और लड़खड़ाते हुए उस तीक्ष्ण बर्फ़ीले तूफ़ान के श्वेत अंधकार में विलीन हो गया। अब शेष रहे स्कॉट, और दो और साथी। बर्फ़ के तीक्ष्ण टुकड़े आ-आ कर उनके मुखों पर चुभ-चुभ जाते थे। उनके कपड़े बर्फ़ से तर-बतर हो रहे थे। अन्त में उन्हें क्रूर प्रकृति के भीषण अत्याचार से बचने के लिए वहीं रुककर तम्बू की शरण लेनी पड़ी। उनका मुख्य पड़ाव अब केवल ग्यारह मील दूरी पर ही रह गया था। वहाँ उनको भर-पेट भोजन मिल सकता था। लेकिन केवल दो दिन का भोजन लिए हुए वे वीर पथिक भयंकर तूफ़ान से हिलते हुए इस छोटे-से तम्बू में ही सिकुड़ कर पड़े थे। तूफ़ान एक सप्ताह से भी अधिक समय तक चलता रहा और वे उसी तम्बू में वीरतापूर्वक अनशन करते रहे।

स्कॉट के साथी ४ दिन तक ज़िन्दा रहे और आख़िरी दम तक उन्होंने सद्भावना के पत्र लिखे तथा अपनी-अपनी डायरियाँ भी वे लिखते रहे। स्कॉट ने, जिसकी मृत्यु सब के बाद हुई, अपनी डायरी में मृत्यु का कारण तथा अपने ध्रुव-सम्बन्धी अनुभवों की बातें लिखीं। जब मृत्यु की घड़ी सन्निकट आ गई, तब भी स्कॉट ने मरते-मरते लिखा— 'अपनों की सुधि लेना।' कितना करुणा-जनक वाक्य था यह! जब १२ नवम्बर, १६१२, को इन अमर वीरों की खोज में एक पार्टी पहुँची, तब उक्त पार्टी के लोगों को वह मृत्यु-शिविर दिखलाई पड़ा। उन लोगों ने देखा कि वे तीनों मृत्यु की अमर शय्या में लिपटे हुए सो रहे हैं। उनकी डायरियाँ उनके आस-पास बिखरी पड़ी हैं। मूँगों के टुकड़े, कोयले, क़िस्म-क़िस्म की धातुओं के नमूने तथा अन्य कई वस्तुएँ, जिन्हें उन लोगों ने प्राणों से भी अधिक क़ीमती समझकर जुटायी थीं—उस तम्बू में मिलीं जिसमें खाने के लिए एक दाना भी न बचा था। स्कॉट का हाथ विल्सन के शरीर पर रखा हुआ था। ऐसी गौरवशालिनी वीर मृत्यु की महत्ता विनष्ट न होने देने के लिए, लोगों ने उन वीरों के मृत शरीरों को समुद्र से सैकड़ों मील दूर शाश्वत बर्फ़ीले मैदान पर छाते की तरह तने हुए नीरव निर्जन तम्बू में ही रहने दिया। आज दिन भी उनकी वीर आत्माएँ उनके मृत शरीरों के साथ-साथ उस बर्फ़ीले मैदान की छाती पर मानो क़दम बढ़ाये चली जा रही हैं!

इसके बाद के शेकल्टन तथा अन्य लोगों ने भी यात्राएँ कीं। शेकल्टन १६२२ में इसी प्रदेश में स्वर्गलोक को सिधारा।

पृथ्वी के दोनों छोर अर्थात् उत्तरी तथा दक्षिणी ध्रुव की यात्राओं से मनुष्य को यह ज्ञात हुआ कि उत्तर का "आर्कटिक" प्रदेश बड़े-बड़े ज़मीन के टुकड़ों से घिरा हुआ एक समुद्र है तो दक्षिण का एण्टार्कटिक प्रदेश गहरे समुद्र से घिरा हुआ एक महाद्वीप है। दक्षिण का यह ध्रुव-प्रदेश पृथ्वी का सबसे ऊँचा पठार है। इसका भीतरी भाग समुद्र-सतह से ६००० फ़ीट ऊँचा तथा इस ऊँचाई पर भी हज़ारों फ़ीट ऊँची हिमाच्छादित पर्वत-श्रेणियों से आच्छादित है। इस हिम प्रदेश में साल भर शुष्क रेत-कणों के समान चमकीले बर्फ़-कणों ही की झड़ी लगी रहती है। इस प्रदेश की समस्त ऊँची समतल भूमि लाखों वर्षों से बरसती हुई बर्फ़ की हज़ारों फ़ीट मोटी सतह से आच्छादित है। यहाँ पर हज़ारों फ़ीट नीचे तक पानी में डूबे हुए भिन्न-भिन्न आकार के बर्फ़ के तैरते हुए विशाल पहाड़ों (Icebergs) की भी भरमार है। ६०-६० मील लम्बे पानी पर तैरनेवाले बर्फ़ के पहाड़! प्रकृति का कितना भव्य और साथ ही भयानक दृश्य होगा वह! यहाँ न तो कोई मनुष्य ही रहता है और न वनस्पति ही पैदा होती है। हाँ, पैंग्वीन (Penguin) नामक एक विचित्र प्राणी यहाँ का एक-मात्र निवासी है। यह दूरी से कुछ-कुछ मनुष्य-जैसा दिखाई पड़ता है।

आज इस अखण्ड भू-भाग को हथियाने के लिए सात राष्ट्र अपने-अपने अधिकारों की माँग पेश कर रहे हैं। क्यों? कारण यही है कि इसके बर्फ़ीले गर्भ-स्तल में कोयला आदि कई प्रकार के खनिज पदार्थ प्रचुर मात्रा में विद्यमान हैं। आज ब्रिटेन, रूस, जर्मनी, स्वीडन, फ्रान्स, नॉरवे और यूनाइटेड स्टेटस् इसे हथियाने के लिए प्रयत्नशील हैं तथा अपने-अपने झण्डे गाड़ने के लिए उत्सुक हैं। यूनाइटेड स्टेटस् का वीर वायुयान-यात्री रिचर्ड एवेलीन बर्ड (Richard Evelyn Byrd) दक्षिणी ध्रुव पर उड़ा था और वहाँ झण्डा गाड़कर लौटा है। उसने अपनी पहली यात्रा में ४०००००० वर्ग-मील अनदेखी ज़मीन का नक़्शा खींचा। १६३३ में उसने फिर वायुयान द्वारा यात्रा की। यूनाइटेड स्टेटस् बर्ड को ७०००० पौंड की आर्थिक सहायता दे रही है और वह इसी वर्ष में फिर दक्षिणी ध्रुव की यात्रा के लिए जहाज़ लेकर रवाना हो रहा है। अभी तो योरप आपसी लड़ाई-झगड़े से ही फ़ुरसत नहीं पा रहा है। सम्भव है, वह दिन भी आ जाय जब कि योरप के राष्ट्रों में इस महान् आश्चर्य-जनक बर्फ़ीले महाद्वीप के टुकड़ों के लिए भी रण-भेरी झनझना उठे!

Registered No. A-119

## महत्वपूर्ण सम्मतियाँ

"मेरी राय में यह एक बहुत ही आकर्षक और बड़ी योग्यता तथा सजधज के साथ तैयार किया हुआ प्रकाशन है। मैं इसकी सफलता चाहता हूँ।"

(पं०) जवाहरलाल नेहरू

"मुझे तनिक भी संदेह नहीं है कि यह ग्रंथ विषयों की टेकनिकल या बारीक बातों को छोड़कर जनता को वैज्ञानिक ढंग से शिक्षा देने में बहुत अधिक सहायक होगा। मैं इस कार्य को हर तरह से सफलता चाहता हूँ।"

(सर) स० राधाकृष्णन्,
[ वाइस-चांसलर, काशी-हिन्दू-विश्वविद्यालय ]

"चित्रसंचय, छपाई और विषयचयन, सभी दृष्टियों से यह उपादेय वस्तु है और भाषा भी सर्वथा विषयानुकूल है। इसके प्रकाशन और संपादन से संबंध रखनेवाले बधाई के पात्र हैं।"

(बाबू) संपूर्णानन्द,
[ भूतपूर्व शिक्षा-मन्त्री, संयुक्त प्रान्त ]

"यदि इसी योग्यता से इसका सम्पादन होता रहा तो इसमें सन्देह नहीं कि अन्य भाषाओं के ज्ञान-कोषों से किसी अंश में यह कम नहीं रहेगा।"

(पं०) अमरनाथ झा
[ वाइस-चांसलर, प्रयाग-विश्वविद्यालय ]

हिन्दी
विश्व-भारती कार्यालय
चारबाग़, लखनऊ

२